આ સમગ્ર સંગ્રહ એક રીતે તો સ્મૃતિગ્રંથ જેવો બની રહ્યો છે. પુસ્તકની ધ્રુવ પંક્તિના ભાગ રૂપે અંતે તેઓ પોતે જ નોંધે છે કે 'ચંડીગઢ નિવાસ દરમિયાનનો સમય જાણે હું ધુમાડાની જેમ જીવ્યો છું. વાસ્તવમાં હોય છે, છતાં આપણે તેને હાથમાં પકડી શકતા નથી, સ્પર્શી પણ શકતા નથી. વળી એક સમયે નરી આંખે દેખાતો ધુમાડો થોડા વખત પછી ક્યાંક અદ્રશ્ય થઇ જાય છે, જાણે તે ક્યાંય–કદીય હતો પણ નહીં. એ રીતે મેં ચંડીગઢમાં વિતાવેલો સમય, ત્યારની એકલતાનો પ્રછન્ન અનુભવ;દૂર હોવાની પીડ વગેરે એક સમયે દ્રશ્ય સ્વરૂપે મારે સામે હતું અને હવે તેમાનું કશું જ દેખાતું નથી. માત્ર સ્મૃતિ ઊઠતી રહે છે અને મારી અંદર તે સ્મૃતિની ગંધ ઊઠ્યા કરે છે–અદ્રશ્ય થઇ જતા ધુમાડાની પાછળ રહી જતી ગંધ જેવી જ આ ગંધ છે.'

---

**ડો. ભાવેશ જેઠવા, આસી. પ્રોફેસર, ગુજરાતી વિભાગ, કે. એસ. કે. વી. કચ્છ યુનિવર્સિટી, ભુજ**


**Editors**: Dr. Naresh Shukla, Dr. Hasmukh Patel, Dr. Bhavesh Jethava, Dr. Niyaz Pathan
**Publisher:** Dr. Tanvi Shukla
Year-2, Issue 3, Continuous Issue 9, May-June 2012

SAHITYASETU
ISSN: 2249-2372
A Peer-Reviewed Literary e-journal

Sahityasetu

Year-2, Issue 3, Continuous Issue 9, May-June 2012

# डॉ.ओमप्रकाश शुक्लः समाजशास्त्र और साहित्य का समाजशास्त्र

---

आदिकाल में मनुष्य अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए समूह में रहता था, उसके आपसी व्यावहार एवं सम्बन्धों से समाज का निर्माण हुआ और वह एक सामाजिक प्राणी कहलाया। इसीलिए मैकाइवर एवं पेज ने सामाजिक सम्बन्धों के जाल को समाज कहा है । समाजशास्त्र समाज के समस्त सन्दर्भों, समस्याओं एवं पहलुओं का क्रमबद्ध अध्ययन करनेवाला विज्ञान है । ऑगस्ट कॉम्ट को समाजशास्त्र का जनक माना जाता है, इन्होंने सन् 1838 में इस शब्द का प्रयोग किया। हालांकि उन्होंने पहले 'सोशल फिजिक्स' कहा बाद में इसे समाजशास्त्र के नाम से स्वीकार किया गया । लैटिन शब्द Socius(समाज) और ग्रीक शब्द Logos (विज्ञान या अध्ययन) से अंग्रेजी शब्द Sociologyबना है, इसे ही समाजशास्त्र कहा जाता है । समाजशास्त्र की विषयवस्तु की महत्ता एवं उपयोगिता, क्षेत्र की व्यापकता आदि के कारण समाजशास्त्रियों के लिए सर्वसम्मति से कोई एक परिभाषा दे पाना कठिन है ।

समाजशास्त्रियों द्वारा दी गई परिभाषाओं के आधार पर पाँच प्रमुख श्रेणियाँ निम्नवत हैं-

1. समाजशास्त्र समाज का अध्ययन है- ओडम,वार्ड, जिसबर्ट, गिडिंग्स
2. समाजशास्त्र सामाजिक सम्बन्धों का अध्ययन है-मैकाइवर एवं पेज,क्यूबर,सिमेल ग्रीन
3. समाजशास्त्र सामाजिक जीवन, घटनाओं, व्यवहार एवं कार्यों का अध्ययन है –ऑगबर्न एवं निमकॉफ, बेनेट एवं ट्यूमिन, यंग, सोरोकिन
4. समाजशास्त्र सामाजिक समूहों का अध्ययन है- जॉनसन
5. समाजशास्त्र अन्तर्क्रियाओं का अध्ययन है- वेबर, गिलिन एवं गिलिन, जिन्सबर्ग

उपर्यक्त ढंग से परिभाषाओं का सरलीकरण करते हुए भी समाजशास्त्र के स्वरूप, महत्ता और उसकी व्यापकता का पता चलता है । समाजशास्त्र सामाजिक अन्तःक्रियाओं और सामाजिक सम्बन्धों का अध्ययन-विश्लेषण करता है । समाजशास्त्र मनुष्य और समाज के विविध संगठनों, समुदायों, संस्थाओं, प्रक्रियाओं, संदर्भों, संघर्षों, परिवर्तनों, समस्याओं और समाधानों, का विवेचन करता है । मानव अर्जित

ज्ञान को प्रायः दो मुख्य भागों में विभक्त किया गया है – एक, प्राकृतिक या विशुद्ध विज्ञान, (भौतिक विज्ञान, ऱसायन विज्ञान, जीव विज्ञान आदि) और दो, सामाजिक विज्ञान (ऱाजनीति शास्त्र, अर्थशास्त्र, मनोविज्ञान, समाजशास्त्र आदि) । आधुनिक समाजशास्त्र का इतिहास भले ही पुराना न हो किन्तु उसका सम्बन्ध तो मानवजाति के अस्तित्व और विकास से जुड़ा है । साहित्य और समाज का सम्बन्ध मनुष्य की आदिम अवस्था से है । कालान्तर समाजशास्त्र विकसित हुआ, इसकी पूर्णता, स्वतंत्रता, उपयोगिता, कार्यक्षेत्र आदि की महत्ता साबित करने के लिए प्रयास हुए । समाजशास्त्र के जनक ऑगस्ट कॉम्ट ने समाजशास्त्र और अन्य सामाजिक विज्ञानों के साथ कोई सम्बम्ध नहीं माना है । साहित्य और समाजशास्त्र, साहित्य का समाजशास्त्र, और समाजशास्त्र का साहित्यिक विवेचन को लेकर विशुद्ध समाजशास्त्रियों एवं साहित्यकारों में मतभेद हैं । समाजशास्त्री हरबर्ट स्पेन्सर (1820-1903) और इमाइल दुर्खीम (1858-1917) ने समाजशास्त्र के अध्ययन क्षेत्र को व्यापक मानते हुए ज्ञान के समाजशास्त्र, विज्ञान के समाजशास्त्र और कला के समाजशास्त्रीय विश्लेषण को समाजशास्त्र की विषयवस्तु में सम्मिलित किया है ।

समाजशास्त्र में पद्धति का प्रयोग, तथ्यों का वर्गीकरण एवं विश्लेषण,सिद्धांत-निर्माण एवं परीक्षण, कार्य-कारण सम्बन्धों का विवेचन होता है, वहाँ क्षेत्र कार्य (Field-work) के लिए अवकाश अधिक होता है । साहित्य में पहले इस प्रकार के कार्य होते थे, आधुनिक युग में भी कमोबेश हो रहा है । जार्ज ग्रियर्सन,सुनीत कुमार चटर्जी, भोलानाथ तिवारी, कामता प्रसाद गुरु, आचार्य हजारी प्रसाद, राहुल सांकृत्यायन, रेवा प्रसाद द्विवेदी, रामचन्द्र शुक्ल, रामनरेश त्रिपाठी, के.का.शास्त्री आदि विद्वानों की सूची लम्बी है, जिन्होंने आदर्शात्मक शोध-कार्य किए । आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने कबीर का अध्ययन कबीर के समयकाल और तत्कालीन समाज एवं स्थितियों को समझ कर किया । साहित्य के समाजशास्त्र का स्तरीय अध्ययन करने के लिए 'टेबल वर्क' के साथ 'फील्ड वर्क' की भी आवश्यकता होती है । सामाजिक समस्याओं- (बेरोजगारी, गरीबी, अपराध, व्यसन, वेश्यावृत्ति, मानसिक-शारीरिक रोग, परिवार विभाजन, आदि) का अध्ययन करते समय सामाजिक समस्या की प्रकृति, प्रकार, कारण एवं समाधान के बारे में पड़ताल करना पड़ेगा ।

किसी भी विकासशील जीवंत समाज के लिए साहित्य और समाजशास्त्र का अध्ययन अनिवार्य है । साहित्य अपने मौखिककाल से अब तक समाज की विभिन्न गतिविधियों, स्थितियों, प्रक्रियाओं, संदर्भों से गुजरता हुआ, उसे अपने में समेटे हुए एवं अपने परिवेश के साथ न्यूनाधिक अभिव्यक्ति करता हुआ सतत प्रगतिशील होता है । आर्थिक परिबलों के साथ साहित्यिक-सांस्कृतिक विरासत जितनी समृद्ध होगी, समाज उतना विकसित और संपन्न होगा, सिर्फ आर्थिक संपन्नता से भौतिकवादिता ही बढ़ेगी।

साहित्य दर्पण मात्र नहीं है, वह परिवर्तन-परावर्तन की क्रिया से भी लैस होता है। राज्याश्रय में या निजानन्द के लिए लिखा गया साहित्य और लोकतंत्र के साहित्य में पर्याप्त अन्तर हो सकता है। साहित्य की दर्पणवादी व्याख्या की अपनी सीमाएँ हैं। "अतीत का अनुभव साक्षी है कि जब ऐसा मानकर निर्णय किया गया तो अनर्थकारी परिणाम सामने आए। कर्नल टॉड ने जिस रासो साहित्य को आधार बनाकर राजपूताना का इतिहास लिख डाला, जब उसी की प्रामाणिकता पर प्रश्न उठ खड़ा हुआ तो इस भूल का एहसास हुआ।"1 साहित्यकार अपने समाज और समय की अनदेखी नहीं कर सकता। कबीर, तुलसी, सूर के साहित्य में समाज और समय की गतिविधियों को स्पष्ट देखा जा सकता है। आज का रचनाकार नहीं कह सकता - 'सन्तन को कहा सीकरी सो काम'।

साहित्य का भी समाजशास्त्र होता है, इसे विशुद्ध समाजशास्त्री मानने को तैयार नहीं हैं, वे इसे समाजशास्त्र की ही एक शाखा मानते हैं। तो दूसरी ओर ऐसे साहित्य-आलोचक भी हैं जो साहित्य के समाजशास्त्र को इसलिए नहीं स्वीकारते क्योंकि इसका सीधा सम्बन्ध बाजारू साहित्य से है। एक तीसरी स्थिति वह है, जहाँ साहित्य और समाजशास्त्र के अन्तःसम्बन्ध और उसके प्रभाव एवं उपयोगिता को समझने तथा स्वीकारनेवाले विद्वान अपने-अपने ढंग से पहल करते हैं। वास्तविकता यह है कि साहित्य के गम्भीर-मूर्धन्य आलोचकों ने जिसे बाज़ारू, सस्ता एवं सतही, तथा चालू किस्म का (लगभग अछूत-सा) साहित्य मान कर उसे हाशिए पर रखा, उसका उत्पादन, विक्रय और लोकप्रियता बहुत अधिक है। यहाँ सवाल यह है कि ऐसा साहित्य अपने उपभोक्ताओं की किन आवश्यकताओं या उद्दश्यों की पूर्ति करता है ? क्या उसका भी अपना कोई साहित्यशास्त्र, सौन्दर्यशास्त्र या समाजशास्त्र होता है ? इस दिशा में राजेन्द्र यादव ने देवकीनन्दन खत्री के उपन्यासों का समाजशास्त्रीय अध्ययन महत्वपूर्ण कार्य है। साहित्य की कसौटी बदलने की बात प्रेमचन्दजी ने कही थी। कालान्तर में, दलित लेखन और स्त्री दृष्टिकोण को समझने के प्रयास हुए और उनके साहित्य के सौन्दर्य को स्वीकृति भी मिली।

साहित्य के समाजशास्त्र के प्रवर्तक को लेकर विद्वानों में मतभेद है, किन्तु प्रमुखता दो नाम सामने आते हैं- फ्रांसीसी मादाम स्तेल(1766-1817) और फ्रांसीसी विचारक इपॉलित अडोल्फ तेन(1828-1893)। हालांकि इससे भी पहले हर्डर (1744-18711 ने भी इस दिशा में उल्लेखनीय कार्य किया था। मादाम स्तेल का मानना था कि साहित्य का अपने समय के राजनीतिक विश्वासों और गतिविधियों से गाढ़ परिचय होना चाहिए। उन्होंने साहित्य के सामाजिक आधार का विवेचन करते हुए साहित्य पर प्राकृतिक परिवेश और प्रजाति का प्रभाव स्पष्ट किया। उनका यह प्रयास आरम्भिक था, अक्रमिक और अनगढ़ था, इसके बावजूद तेन और परवर्ती समाजशास्त्रियों ने कुछ हद तक विकासात्मक अनुकरण किया।

तेन की दृष्टि और पद्धति को स्पष्ट करते हुए मैनेजर पाण्डेय कहते हैं- " कला और साहित्य की कृतियों को सामाजिक तथ्य तथा घटना के रूप में देखना, उनकी उत्पत्ति की व्याख्या में कार्य-कारण सम्बन्ध स्थापित करना,प्रकृतिविज्ञानों की वस्तुपरक पद्धति को अपनाना और कृतियों को मानव चेतना की अभिव्यक्ति समझना "2 उनकी विशेषताएँ हैं। तेन का मानना था कि किसी भी महान कृति में तत्कालीन समाज, उसके रीति-रिवाजों और समय की अभिव्यक्ति होती है। साहित्य और समाज के बीच वस्तुपरक सरोकार कौन से हैं ? किन अर्थों में साहित्य समाज का दर्पण है ? कृति और पाठक के बीच कैसा सम्बन्ध है ? आदि प्रश्नों का उत्तर उन्होंने साहित्य के समाजशास्त्र का स्वरूप स्पष्ट करते हुए दिया है। मैनेजर पाण्डेय के अनुसार "उनके साहित्य के समाजशास्त्र के चार मुख्य पक्ष हैं-1.साहित्य के भौतिक-सामाजिक मूलाधार की खोज 2. लेखक के महत्व का विश्लेषण 3.साहित्य में समाज के प्रतिबिंबन की व्याख्या 4.साहित्य का पाठक से सम्बन्ध।"3 इसप्रकार तेन ने साहित्य के विकास में समाज की भूमिका स्पष्ट करते हुए प्रजाति, परिवेश और युग को कारण माना।

आलोचनात्मक समाजशास्त्रियों ने संस्कृति के समाजशास्त्र का चिंतन एवं विकास किया। अडोर्नो, हर्वट, मारकुस और लिओलावेंथल ने इसमें अपना योगदान दिया। तेन के पश्चात और गोल्डमान से पूर्व एक कड़ी के रूप में लावेंथल महत्वपूर्ण साहित्य के समाजशास्त्री माने जाते हैं। यथार्थवाद के हिमायती लावेंथल ने 'अर्थ की संरचना' पर विशेष बल दिया है। उन्होंने साहित्य की सामाजिकता का विश्लेषण करते हुए उसमें मनोविज्ञान की उपयोगिता को भी महत्वपूर्ण माना ।उनका मानना था कि रचनाकार जिन पात्रों का सृजन करता है वे काल्पनिक होते हुए भी सवाये सच होते हैं, वे व्यक्ति-अनुभव को भलीभाँति समझ लेते हैं। लावेंथल लोकप्रिय संस्कृति और साहित्य का विश्लेषण-विवेचन करते हुए उसे मध्यवर्ग का साहित्य मानते हैं। उस साहित्य को ठीक-ठीक समझने के लिए मध्यवर्गीय मानसिकता-आवश्यकता को जानना अपेक्षित है। किन्तु उनके " लोकप्रिय साहित्य के विवेचन में कहीं भी मजदूरों और किसानों की मानसिकता के लिए कोई जगह नहीं है।"

देवकीनंदन खत्री और किशोरीलाल गोस्वामी से लेकर गुलशन नंदा की तरह के लेखकों के उपन्यास, तथा मनोहर कहानियाँ एवं फिल्मी कलियाँ जैसी पत्रिकाओं के पाठक बहुत अधिक हैं। दूसरी ओर साहित्यिक कही जानेवाली पत्रिकाएँ अपने जन्म से ही आखिरी घड़ी का इन्तज़ार करने लगती हैं। स्पष्ट है कि तिलस्मी, जासूसी, रोमांस या अपराध से सम्बद्ध उपन्यासों-कहानियों-पत्रिकाओं को जिस तरह लोकप्रियता मिल जाती है उस तरह किसानों और मजदूरों को केन्द्र में रख कर लिखनेवालों को नहीं मिलती, उन्हें ताउम्र संघर्ष करना पड़ता है। यह बात साहित्य के आलोचकों द्वारा कही जाती रही है कि

सिर्फ लोकप्रियता के आधार पर साहित्य को श्रेष्ठ नहीं कहा जा सकता । समाजशास्त्रीय अध्ययन लेखक, पाठक और विक्रय तीनों को केन्द्र में रखता है।

जार्ज लुकाच समग्रता और वस्तुनिष्ठता में माननेवाले थे । समग्रता की अवधारणा हीगल से होकर वाया मार्क्स से लुकाच के यहाँ आती है । बीसवीं सदी में कृति की समग्रता को लुकाच ने ही प्रचलित एवं प्रतिष्ठित किया । लूसिएँ गोल्डमान(1913-1971) ने पूर्व सिद्धांतों और विचारों का अध्ययन करते हुए साहित्य के समाजशास्त्र विषयक विश्वदृष्टि दी । उन्होंने साहित्य के समाजशास्त्रीय विश्लेषण के लिए जो प्रणाली विकसित की उसे उत्पत्तिमूलक संरचनावाद (जेनेटिक स्ट्रक्टरलिज्म) कहते हैं । इसकी मूल अवधारणा है समग्रता । गोल्डमान मानते हैं कि "कोई साहित्यिक कृति एक निश्चत सामाजिक वर्ग की विश्वदृष्टि के संदर्भ में ही पूरी तरह समझी जा सकती है । इसके विपरीत यदि किसी कृति को केवल उसके कृतिकार की जीवनदृष्टि के प्रकाश में देखने का प्रयास किया गया तो वह खण्ड दर्शन होगा ।"

रेमण्ड विलियम-(1921-1988) के लेखन और विचार विकासात्मक रहे हैं । इसीलिए उन्होंने परवर्ती चिंतन में साहित्य को व्यापक सांस्कृतिक संदर्भ में और संस्कृति को व्यापक साहित्यिक संदर्भ में रख कर देखने का प्रयास किया है, जिसमें राजनीतिक संदर्भ भी शामिल हों। रेमण्ड ने 'अनुभूति की संरचना' पर बल देते हुए उसे वास्तविक जीवन का अनुभव माना है । उनका मानना था कि प्रत्येक काल में समुदाय विशेष का अपना जीवन अनुभव होता है और यह सहज ही आगामी पीढ़ी को मिलता रहता है।

साहित्य के समाजशास्त्रीय विश्लेषण की कई पद्धतियाँ हैं, जिसमें विधेयवादी दृष्टिकोण, मार्क्सवादी विश्लेषण, संरचनावादी दृष्टिकोण, आलोचनात्मक-समाजशास्त्रीय दृष्टिको उत्पत्तिमूलक संरचनावादी दृष्टिकोण, आदि मुख्य हैं । सामाजिक वास्तविकता, जीवन अनुभव, विचारधारा और अभिव्यक्ति की कलात्मक क्षमता का साहित्य सृजन पर सीधा प्रभाव पड़ता है । लेखक की ऐतिहासिक दृष्टि, पूर्वग्रह और ग़लत विचारधारा से दूरी, तटस्थता एवं ईमानदारी, सत्य में अटल विश्वास से जो साहित्य निर्मित होगा वह यथार्थ के अधिक करीब और अपनी अलग पहचान रख सकेगा । यही कारण है कि प्रेमचन्द का गाँव तथा किसान, और रेणु के गाँव तथा किसान एक दूसरे से पर्याप्त अन्तर एवं नवीनता रखते हैं । साहित्यकार की रचना के केन्द्र में वर्ग या व्यक्ति हो सकता है, जैसे कि प्रेमचन्द और अज्ञेय का साहित्य । वर्षों बाद प्रेमचन्द की परम्परा अपने विकसित एवं परिमार्जित रूप में यदि आज भी विद्यमान है तो उसकी पड़ताल उपर्युक्त आधारों पर की जा सकती है ।

एंगेल्स ने कहा था - "यथार्थवाद लेखक के विचारों के बावजूद प्रकट हो सकता है।" जार्ज लुकाच ने इसी आधार पर टॉलेस्टॉय और बालज़ाक के उपन्यासों के आधार पर सिद्ध किया कि लेखक की

विचारधारा और रचना के सामाजिक यथार्थ के बीच सदैव समानता हो यह जरूरी नहीं, विरोध भी हो सकता है । साहित्य का उद्देश्य सिर्फ इतिहास या राजनीतिक लेखाजोखा प्रस्तुत करना नहीं है । इस संदर्भ में मैनेजर पाण्डेय एंगेल्स का हवाला देते हुए कहते हैं - "1848 की क्रान्ति के बाद किसी ने एंगेल्स से पूछा कि 1848 की क्रांति की कविताएँ कहाँ गईं। एंगेल्स ने जवाब दिया 'वे सब अपने समय के राजनीतिक पूर्वग्रहों के साथ मर गईं ।"4 साहित्य का समाजशास्त्रीय अध्ययन उन पहलुओं और कारणों की भी जाँच-पड़ताल करता है जिनसे किसी रचना की प्रासंगिकता, उपयोगिता और लोकप्रियता स्थापित होती है ।

साहित्य का समाजशास्त्र समाज और साहित्य की पृष्ठभूमि और दोनों के बीच के सम्बन्धों की पड़ताल एवं व्याख्या करता है । साहित्य की विविध विधाओं की अपनी विशिष्ट प्रकृति, रूप-संरचना, शब्दावली, शैली होती है इसलिए उसके अनुरूप समाजशास्त्रीय विवेचन करना चाहिए । साहित्य का समाजशास्त्रीय अध्ययन सावधानीपूर्वक करना चाहिए कि “साहित्य के विविध रूपों और विधाओं का समाजशास्त्र एक जैसा नहीं हो सकता ।....रचना का समाजशास्त्रीय विवेचन करते समय उसकी प्रकृति की परख जरूरी है ।....रचना का ऐसा समाजशास्त्र जो उसके सामाजिक महत्व का विश्लेषणकरे,लेकिन उसके कलात्मक सौंदर्य पर ध्यान न दे, वह अधूरा होगा ।”5 इस बात को हम उपन्यास के विकास एवं लेखन में सामाजिक, भौगोलिक, आर्थिक पहलुओं के योगदान से समझ सकते हैं ।

भारत में उपन्यास का जन्म जिन परिस्थितियों में हुआ वह यूरोप में उपन्यास को जन्म देनेवाली परिस्थितियों से भिन्न एवं विपरीत थीं । यूरोप के औद्योगिकीकरण और मध्यवर्ग के विकास की जगह भारत में उपनिवेशवादी व्यवस्था थी इससे जमींदारों का एक नया वर्ग उभरा। जमींदारों, रियासतदारों, महाजनों, के अलावा पाश्चात्य शिक्षा ग्रहण किया समुदाय भी था, जिसे मध्यवर्ग के अन्तर्गत रख सकते हैं । छोटे किसानों की स्थिति दोनों जगह खराब थी, किन्तु परिस्थितियाँ और कारण भिन्न थे । एशिया में "सच्चे आधुनिकीकरण की जगह 'औपनिवेशिक आधुनिकीकरण' ने ले ली जिसके मुख्य शिकार भारतीय किसान थे ।"6 शासक की भाषा और साहित्य का प्रभाव जनता पर सीधा पड़ता है, वह धन्यता चाहे न भी अनुभव करे किन्तु स्वीकरने के लिए बाध्य होता है, चाहे वह मुग़लकाल रहा हो या अंग्रेजी शासन । शुरुआती दौर में अंग्रेजी के घटिया उपन्यासों का बंगला, हिन्दी और अन्य भारतीय भाषाओं में अनुवाद हुआ । तिलस्मी, जासूसी, और रोमांस को केन्द्र में रख कर लिखे गए आरंभिक उपन्यासों का गद्य पर्याप्त विकसित न था । यह समस्या यूरोपीय उपन्यासों के सामने न थी ।

आरंभिक भारतीय उपन्यासों की मुख्य प्रवृत्तियों में सुधारवाद, शिक्षा, नैतिकता एवं आदर्श, यथार्थ, आदि हैं। जमींदारी-महाजनी शोषण, किसानों-मजदूरों की बदहाल स्थिति, शहरीकरण आदि प्रवृत्तियाँ परवर्ती उपन्यासों में उभरी हैं। जमींदारी शोषण और किसानों-मजदूरों की बदहाल स्थिति का जो चित्र फकीरमोहन सेनापति(उड़िया), ताराशंकर बंद्योपाध्याय और प्रेमचंद प्रस्तुत करते हैं वैसा पन्नालाल पटेल (गुजराती) के यहाँ नहीं है। डॉ.भोलाभाई पटेल ठीक कहते हैं कि "वहाँ महाजन सूदखोर रक्तशोषक है। गुजरात में महाजन का अर्थ सूदखोर नहीं है, उसका एक अर्थ है benevdent परोपकारी भी है।"7 प्रेमचंद का साहित्य उपनिवेशवादी मानसिकता एवं शोषण से छुटकारा पाने के लिए संघर्षरत है। वे स्पष्टरूप से गरीब, शोषित किसानों-मजदूरों के पक्षधर हैं और सामंतवाद, पूंजीवाद, तथा साम्राज्यवाद के खिलाफ हैं। उनकी वर्ग-दृष्टि एवं पक्षधरता-सहानुभूति और विचारधारा के कारण वे आलोचनात्मक यथार्थवादियों से कुछ अलग दीखते हैं। मैनेजर पाण्डेय के अनुसार "जनवादी यथार्थवादी दृष्टिकोण ही प्रेमचंद के विषयचयन, उसके संगठन, और रचना-रूप के विकास का नियामक है।.....भारतीय स्वाधीनता आंदोलन के रचनाकार प्रेमचंद के लिए यह जनवादी यथार्थवाद केवल एक साहित्यिक दृष्टिकोण न था, इसका उनके लिए राजनीतिक,दार्शनिक, और व्यावहारिक महत्व था।" 8

साहित्य के समाजशास्त्र का उपयोग विशुद्ध समाजशास्त्री भी जाने-अनजाने, प्रत्यक्ष-परोक्ष रूप से करते हैं। रामायण साहित्यिक कृति है, डॉ. संजीव महाजन सामाजिक विचलन (Social Deviance) का उदाहरण 'रामायण' के शम्बूक-वध की घटना से देते हैं "उसका यह व्यवहार वर्ण धर्म के अनुकूल नहीं था क्योंकि शूद्रों को इस प्रकार की तपस्या करने का अधिकार नहीं था। शम्बूक अपराधी घोषित किया गया, वह विचलन का दोषी था"।9 प्रेमचंद की कहानी 'कफ़न' में प्रसव-वेदना से तड़पती बुधिया को छोड़ कर उसका पति.. और ससुर भुने हुए आलू खाता है, इतना ही नहीं कफ़न के पैसों का उपयोग जिस तरह खाने-पीने में करता है, उसे लेकर अधिकांश दलित लेखकों और आलोचकों ने क्या प्रतिक्रिया दी, सभी को मालूम है। गुजराती उपन्यास 'मानवीनी भवाई' (1947) में छप्पनिया अकाल की पृष्ठभूमि है। अकाल से पीड़ित, भूख से तड़पते आदिवासी भील गिद्ध की तरह मरे हुए पशु पर टूट पड़ते हैं, कलेजा काँप जाये, रोम-रोम सिहर उठे ऐसा वर्णन है। उपन्यास का नायक कालू देखता है कि झाड़ी में एक औरत खरगोश जैसा कुछ खा रही है, उसका भ्रम था या वास्तविकता, खरगोश था या उसका अपना बच्चा ! बच्चा ही था। "जगत में सबसे बुरा अगर कुछ है तो भूख है।"10 वास्तव में, ऐसी कृतियों के समाजशास्त्रीय अध्ययन-विश्लेषण की आवश्यकता होती है। साहित्यिक कृतियों के समाजशास्त्रीय अध्ययन-विवेचन करने के लिए विभिन्न पद्धतियों का उपयोग होता है। एक ही पद्धति और पैमाने से ज्ञान-विज्ञान के किसी भी क्षेत्र का अध्ययन-विश्लेषण संभव नहीं है। साहित्य का

समाजशास्त्र अपने आप में पूर्ण एवं स्वतंत्र साहित्य विधा है और उसका सम्बन्ध अन्य सामाजिक विज्ञानों से भी है ।

**संदर्भसूचि**


1. निर्मला जैन, साहित्य का समाजशास्त्रीय चिंतन
2. मैनेजर पाण्डेय, साहित्य के समाजशास्त्र की भूमिका,पृ.122
3. मैनेजर पाण्डेय, साहित्य के समाजशास्त्र की भूमिका,पृ.123
4. आलोचना,अंक-82,1987
5. मैनेजर पाण्डेय, आलोचना की सामाजिकता,पृ.90
6. पी.सी.जोशी,साखी,अंक-18-19,पृ.156
7. डॉ.भोलाभाई पटेल.भारतीय उपन्यास परंपरा और ग्रामकेन्द्री उपन्यास,पृ.238
8. मैनेजर पाण्डेय,साहित्य के समाजशास्त्र की भूमिका,पृ.297
9. डॉ.संजीव महाजन, व्यावहारिक समाजशास्त्र,पृ.76
10. पन्नालाल पटेल, मानवीनी भवाई,पृ289


---

**डॉ.ओमप्रकाश शुक्ल, गुजरात आर्ट्स एण्ड कॉमर्स कॉलेज(सायं), अहमदाबाद**

SAHITYASETU
ISSN: 2249-2372
A Peer-Reviewed Literary e-journal

Sahityasetu

Year-2, Issue 3, Continuous Issue 9, May-June 2012

# पटेल प्रफुल्ला एम.: मानस का वैश्विक परिप्रेक्ष्य

---

आज विश्व के लिए तुलसीदास जी की रचनाओं में सबसे शाश्वत और अमूल्य मणि है रामचरितमानस । साहित्य-सौष्ठव के कारण सभी प्रतिष्ठित भाषाओं में इसका अनुवाद हो चुका है । मात्र भारतीय विद्वानों ने ही नहीं बल्कि पाश्चात्य विद्वानों ने भी इस ग्रंथ को विश्व के श्रेष्ठ काव्य की संज्ञा से अभिहित किया है । 'एच. एच. विल्सन' मानस के प्रथम पाश्चात्य समीक्षक हैं । तुलसीदास जी के 'मानस' में आधुनिक युग से गहरा संबंध है । आज चारों तरफ योग, मनोविज्ञान, पर्यावरण, नारी सम्मान, एक वैश्विक परिवार और वैश्विक त्यौहारों की बोलबाला है, जो हमारे साहित्यिक ग्रंथ 'रामचरितमानस' में पहले से ही मौजूद है । तुलसीदास जी ने मानस में राष्ट्रीय बीज का बपन किया, जो वट-वृक्ष के रूप में विशाल रूप धारण कर चुका है । वह भारतीय ही नहीं सारे विश्व के लोगों के लिए यह एक सशक्त सामाजिक चिन्तनधारा प्रस्तुत करता है । सामाजिक चिन्तन के साथ वैश्विक परिप्रेक्ष्य को भी तुलसीदास जी ने सामने रखा है । इन पर नजर करें –

**योग : वैश्विक स्तर पर :**

आज समूचे विश्व में 'योग' शब्द बहुत प्रचलित है, योग का अर्थ है जोड़ना, पूरे विश्व को जोड़ना । ध्यान हमें जोड़ता है, अधिक प्रेममय बनाता है, शांत बनाता है और सभी कार्य कि सफलता का कारण भी योग को ही माना जाता है । श्रीमद्भागवतगीता में श्रीकृष्ण ने "योगः कर्मसु 'कौशलम्'"1 अर्थात् कर्मो में कुशलता को ही योग कहा है । महर्षि पतंजलि ने योग के आठ अंग बताये है – "यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि ।"2 योग में ध्यान को सब प्रकार की सफलता का अनिवार्य अंग माना गया है । तुलसीदास जी ने 'मानस' में ध्यान को ही अधिक महत्व दिया है । उदाहरण के तोर पर –

जो तम्ह कहा सो मृषा न होई । मोरें मन प्रतीति अति सोई ।।

तब संकर देखेउ धर ध्याना । सतीं जो कीन्ह चरित सबु जाना ।। (बाल, दो-55/2, पृ. 56)

शिवजीने सती को श्रीरामजी की परीक्षा के लिए मना किया फिर भी सती ने परीक्षा ली । इसी समय शिवजी को बहुत दुःख हुआ, बाद में जब शिवजीने पार्वती से पूछा आपने क्या परीक्षा की, तब सती ने बताया मैंने तो मात्र प्रणाम हि किया तब शिवजीने उत्तर दिया, आपने जो कहा वह जूठ नहीं हो सकता, मेरे मनमें यह पूरा विश्वास है । शिवजीने ध्यान करके देखा और सतीजीने जो चरित्र किया था सब जान लिए । इस आधार पर जान सकते है कि सफलता पूर्वक कार्य करने में ध्यान का कितना महत्व है ।

वैश्विक स्तर पर देखा जाय तो बातो बातो में लोग योग कि ही बातें करते हैं और कहते है – "योग करो योगी बनों अन्यथा रोगी बनोगे ।" प्राचीन काल में केवल ऋषि-मुनि ही योग के बारे में जानते थे, आज समूचे विश्व में प्रचलित है ।

**मनोविज्ञान : वैश्विक स्तर पर :**

पृथ्वी पर जब से मानव की उत्पत्ति हुई होगी संभवतः तभी से मनोविज्ञान का प्रारंभ हुआ होगा । आज मनोविज्ञान विश्व में प्रचलित हो चुका है । फ्रायड इस के प्रणेता बने है । कालनिक ने बताया है कि – "मनोविज्ञान मानव व्यवहार का विज्ञान है ।"3 सामान्यतः मन का विज्ञान अर्थात् अतःकरण की गहराइयों का विज्ञान ही मनोविज्ञान है । तुलसीदास जी ने मानस में अपने ही मन की बात बतायी है –

निज कबित केहि लाग न नीका ।

सरस होउ अथवा अति फीका ।। (बाल, दो-7/6, पृ. 12)

यहाँ तुलसीदास जी ने सब से बडी मन की बात कही है यह आज के फ्रायड का मनोविज्ञान है जो विश्व प्रसिद्ध है । इसी प्रकार संपूर्ण मानस मनोमंथनो से भरपूर भरा हुआ है ।

**पर्यावरण : वैश्विक स्तर पर :**

आज समूचे विश्व में प्रकृति का दोहन हो रहा है, जिसके कारण हमारे भविष्य के साथ भावी पीढ़ी का भविष्य भी खतरे में है । आज का सम्पन्न समाज यह भूल गया है कि मानव जाति का संपूर्ण विकास प्रकृति की गोद में ही होता है । वह हमें जीवन व्यवहार की हर चीज देती है । रहने के लिए धरा-धाम, स्वास्थ्य के हेतु हरित खाद्यान्न, पहनने को वस्त्र तो जीवनरूपी वृक्ष सींचने हेतु जल तथा

प्राणों की रक्षा के लिए शुद्ध वायु । इतना ही नहीं आनंदानुभूति के लिए वन, पर्वत, नदी, समुद्र, झरने आदि अपरिमित साधन प्रकृति ही तो देती है । तुलसी के प्रकृति के माध्यम से ही तो किसी भी व्यक्ति को नाना प्रकार के नवद्रुमीं, फलों और पुष्पों सहित वृक्षों का मुस्कराना, पवित्र जल युक्त नदियों का बहना, पशु-भ्रमरों का आपसी वैर भाव छोड़कर प्रफुल्लित रहना, जन समाज को खुश करने के लक्षण जान पड़ते है, तुलसीदास जी के शब्दों में –

सदा सुमन फल सहित सब द्रुम नव नाना जाति ।

प्रगटी सुन्दर मैल पर मनि आकर बहु भाँति ।। (बाल, दो-65, पृ. 60)

सरिता सब पुनीत जलु बहहीं । खग मृग मधुप सुखी सब रहहीं ।।

सहज बचरू सब जीवन्ह त्यागा । गिरि पर सफल करहिं अनुरागा ।। (बाल, दो-65, चौ. 1, पृ. 65)

'मानस' में पर्यावरण चिन्त विश्व स्तर पर संपूर्ण रूप से प्रदूषण से बचने का उत्तम प्रयत्न तुलसीदासने किया है । आज यह विश्व प्रसिद्ध बचचुका है ।

**नारी : वैश्विक स्तर पर :**

भरतमुनि ने कहा है – 'यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवता ।'4 अर्थात् जहाँ स्त्रियों की पूजा होती है, वहाँ देवता बिराजते हैं । गृहस्थ धर्म में नारी की ही प्रधानता है । तुलसी ने नारी को पुरूष से ज्यादा महत्व दिया है । जब राम को वनवास होता है और उसकी सूचना राम कौशल्या को देते हैं तब उनका मातृत्व हृदय द्रवित हो जाता है और वे कहती है –

जौं केवल पितु आयसु ताता । तौ जानि जाहु जानि बड़ि माता ।

जो पितु मातु कहेउ बन जाना । तौ कानन सत अवध समाना ।। (अयोध्या, दो-55/1, पृ. 351)

प्राचीन युग में नारी का सम्मान था आधुनिक युग में तो कहीं भी एसी जगह नहीं है, जहाँ नारी का सम्मान न हो । आज विश्व के कोने कोने में नारी का सम्मान होता है ।

**विश्व एक परिवार :**

'मानस' में व्यक्ति से शुरू कर के परिवार, जाति, समाज और राष्ट्रीय की निर्माण करते हुए 'वसुधैव कुटुम्बकम' की भावना को सार्थक बनती है । तुलसी की वाणी विश्व वाणी है । किन्तु उनका संदेश देश काल का अतिक्रमण करते हुए समूचे विश्व के लिए अनुकरणीय बन गया है । राम के जीवन

का आदर्श वैमनस्य को मिटाकर मानव-मानव में प्रेम और बंधुत्व का संबंध स्थापित कर सकता है । तुलसी की दृष्टि में समस्त विश्व सत्ता और राम के रूप में समाया हुआ है –

सियाराम मय सब जग जानी ।

करुऊँ प्रनाम जोरि जगु पानी ।। (बाल, दो-7/1, पृ. ......)

तुलसी के राष्ट्रीय विचार करें तो निश्चय ही मानस विश्व साहित्य के आदर्श प्रमाणित होंगे । आज विश्व के समग्र परिवार में एक रूप होने की भावना विकसित हो चुकि है ।

निष्कर्षतः 'मानस' में जितने भी प्रसंग जुड़े हुए हैं वे स्पष्ट संकेत करते हैं कि मानस का उत्तम वैश्विक रूप मात्र भारत में ही फैला हुआ नहीं है बल्कि संपूर्ण विश्व में अति प्रखरता से व्याप्त है और योग्य मार्गदर्शन देकर श्रेष्ठ कार्य करने की प्रेरणा विश्व समाज को दे रहा है ।

**संदर्भसूचि**


1. श्रीमद्भागवत गीता, 2/50
2. सरल योग साधना, पं. शिवलहरी शर्मा, पृ. 24
3. शिक्षा मनोविज्ञान, डॉ. आबिदा परवीन, पृ. 8
4. गोस्वामी तुलसीदास, डॉ. माया प्रकाश पाण्डेय, पृ. 63
5. श्रीरामचरितमानस, सटीक मझला साइज, समग्र दोहे, चौपाई


---


**प्रफुल्ला एम. पटेल, नानी ओजर, -पोस्ट - नानी ओजर, पीपला फलग्रा, दूघ डरी पा।से, ता. जी. – वलसाड- 396055**

SAHITYASETU
ISSN: 2249-2372
A Peer-Reviewed Literary e-journal

Sahityasetu

Year-2, Issue 3, Continuous Issue 9, May-June 2012

# Madhvi Acharya: A Sociological Theory Based Study of Mass Media Co-relating Advertising

---

## LITERATURE

Literature is derived from the Latin word, "litterae". Literally translated, the word literature means 'acquaintance with letters.

## SOCIETY

The simplest definition of society is a group of people who share a defined territory and a culture. In sociology, we take that definition a little further by arguing that society is also the social structure and interactions of that group of people. Social structure is the relatively enduring patterns of behavior and relationships within a society. Thus, a society is not only the group of people and their culture, but the relationships between the people and the institutions within that group.

## LITERATURE AND SOCIETY

Literature means something that is written for refreshing and inspiring the mind. It records the thoughts and feelings of great minds. It attracts in two ways through its matter and through its manner. The matter must be such that those who read it are interested in some way. The manner must be such as will be pleasing to the reader and adds to his fund of knowledge.

Robert Merton introduced a form of functionalism in his 1949 book Social Theory and Social Structure ,.. His "functional analysis" detailed how the study of social artifacts (such as media use) could lead to the development of theories explaining their "functions." Merton derived this perspective from earlier forms of structural-functionalist theories that were used in anthropology and sociology. Functional analysis argues that a society can best be viewed as a "system in balance," consisting of complex sets of interrelated activities, each supporting the others. All forms of social activity play a part in maintaining the system as a whole.

## MASS MEDIA-DEVELOPMENT-SOCIETY

In today's society, mass media, including television, radio and newspaper or magazines have become very dependable sources to so many people. Today people spend many hours everyday reading about celebrities in the tabloids,

watching biased news channels, or participating in violent videogames. Mass Media is communication- whether written, broadcast, or spoken that reaches a large audience. This includes television, radio, advertising movies and so forth. Mass media is a significant force in modern culture. Sociologists refer to this as a mediated culture, where media refelects and creates the culture. Communities and individuals are bombarded constantly with messages from a multitude of sources including t.v., billboards and magazines. These messages promote not only products but moods, attitudes and a sense of what is and is not important.

What role does mass media play? Legislatures, media executives, local school officials, and sociologists have all debated this controversial question. While opinions vary as to the extent and type of influence the mass media wields, all sides agree that mass media is a permanent part of modern culture. Three main sociological perspectives on the role of media exist: the limited-effects theory, the class-dominant theory, and the culturalist theory.

**Culturalist theory**

The culturalist theory, developed in the 1980s and 1990s, combines the other two theories and claims that people interact with media to create their own meanings out of the images and messages they receive. This theory sees audiences as playing an active rather than passive role in relation to mass media.

**Limited-effects theory**

The limited-effects theory argues that because people generally choose what to watch or read based on what they already believe, media exerts a negligible influence. This theory originated and was tested in the 1940s and 1950s. Studies that examined the ability of media to influence voting found that well-informed people relied more on personal experience, prior knowledge, and their own reasoning. This theory came into existence when the availability and dominance of media was far less widespread.

**Class-dominant theory**

The class-dominant theory argues that the media reflects and projects the view of a minority elite, which controls it. Those people who own and control the corporations that produce media comprise this elite. Advocates of this view concern themselves particularly with massive corporate mergers of media organizations, which limit competition and put big business at the reins of media—especially news media. Their concern is that when ownership is restricted, a few people then have the ability to manipulate what people can see or hear. For example, owners can easily avoid or silence stories that expose unethical corporate behaviour or hold corporations responsible for their actions.

**The Marriage of Advertising and Media**

“Advertising and mass media marched hand in hand into the modern world”, write advertising Sociologists Leiss, Kline and Jhally. The Print media could not grow to its contemporary size without advertising. Neither would radio or

television be as important in our daily lives as they are now without advertising. Already in 19th century the news papers and magazines got a part of their revenue by selling advertising space. During the first decades of 20th century print advertising became more common, and further more advertising grew along the development of electronic media. Soon it became the main financing source to radio and television that matured to be the dominant media. Contemporary commercial media market is run by three institutions: media organisations, advertisers (goods and services producing companies) and advertising agencies. They all share the interest to unite the audiences (viewers, listeners, readers and users). Media Institutions produce news, programs, articles, films, internet sites and other media products that allow access to audiences. Advertisers are companies producing goods and services for consumers. And advertising and media organisations work as intermediaries between the goods producers and media audiences.

**Before Modern Advertising**

In the American colonial period, advertisements were primarily signboards on inns, taverns, coffee houses, and the like, basically for travellers. The first newspaper to appear continuously, the Boston News Letter, which was established in 1704. It contained advertisements like Real estate advertisement, rewards for runway apprentices, sale of wine, cloth. These advertisements were limited to text, they contained no photographs or drawings. Benjamin Franklin founded the Pennsylvania Gazette in 1729 which included more advertisements than did any other colonial newspaper. Over the next century, there was little subsequent change in advertising. Advertisements provided information about goods for sale, arrivals and departures of ships and stagecoach schedules. In the 1860s, newspaper circulation increased and magazine and periodical advertising began, and Multicolumn display advertisements were designed.

**Industrialization and Advertising Co- related with Society**

Increased mechanization paved the way for a wave of technological change in the 1870s and 1880s. Manufacturers created brand names and sought to familiarize buyers nationally with their product. Where a housewife had once ordered a pound of generic baking powder, now she was encouraged to insist on known quality by requesting only Royal Baking Powder. By 1900 advertising in newspapers was supplemented on streetcars, on billboards and in magazines. Full-page advertisements, especially in women's magazines, sought to influence women's choices. Until the 1890s, conceptualization and preparation of advertising copy were the responsibility of the firm placing the advertisement. But as companies followed, Advertising agents, soon came to be known as advertising agencies took on their modern form: writing copy, creating trademarks, logos and slogans and overseeing preparation of art work.

ADVERTISING is a form of communication used to persuade an audience (viewers, readers or listeners) to take some action with respect to products, ideas or services, although political and id ecological advertising is also common. Advertising messages are usually paid for by sponsors and viewed via various traditional media, including mass such as newspaper, magazines, television commercial, radio advertisement, outdoor advertising or direct mail or new media such as websites and text messages. Types of Advertising Virtually

any medium can be used for advertising. Commercial advertising media can include wall paintings, billboards, street furniture components, printed flyers and rack cards, radio, cinema and television adverts, , mobile telephone screens, shopping carts, , bus stop benches, human billboards, magazines, newspapers, , sides of buses, , in-flight advertisements on or overhead storage bins, taxicab doors, roof mounts and passenger screens, musical stage shows, subway platforms and trains, audio and video, posters, and the backs of event tickets and supermarket receipts. Any place an "identified" sponsor pays to deliver their message through a medium is advertising.

The TV commercial is generally considered the most effective mass-market advertising format. The majority of television commercials feature a song or jingle that listeners soon relate to the product.

**Infomercials**

An infomercial is a long-format television commercial, typically five minutes or longer. The main objective in an infomercial is to create an impulse purchase, so that the consumer sees the presentation and then immediately buys the product through the advertised toll-free telephone number or website. Infomercials describe, display, and often demonstrate products and their features, and commonly have testimonials from consumers and industry professionals.

**Radio advertising**

Radio advertising is a form of advertising via the medium of radio. Radio advertisements are broadcast as radio waves to the air from a transmitter to an antenna and a thus to a receiving device.

**Online advertising**

Online advertising is a form of promotion that uses the Internet and World Wide Web for the expressed purpose of delivering marketing messages to attract customers. Online ads are delivered by an ad server. Examples of online advertising include contextual ads that appear on search engine results pages, banner ads, in text ads, Rich Media Ads, Social network advertising, online classified advertising, advertising networks and e-mail marketing, including e-mail spam.

Covert advertising, also known as guerrilla advertising, is when a product or brand is embedded in entertainment and media. For example, in a film, the main character can use an item or other of a definite brand, as in the movie Minority Report, where Tom Cruise's character John Anderton owns a phone with the Nokia logo clearly written in the top corner, or his watch engraved with the Bulgari logo.

**Press advertising**

Press advertising describes advertising in a printed medium such as a newspaper, magazine, or trade journal. This encompasses everything from media with a very broad readership base, such as a major national newspaper

or magazine, to more narrowly targeted media such as local newspapers and trade journals on very specialized topics. A form of press advertising is classified advertising, which allows private individuals or companies to purchase a small, narrowly targeted ad for a low fee advertising a product or service.

**Billboard advertising**

Billboards are large structures located in public places which display advertisements to passing pedestrians and motorists. Most often, they are located on main roads with a large amount of passing motor and pedestrian traffic; however, they can be placed in any location with large amounts of viewers, such as on mass transit vehicles and in stations, in shopping malls or office buildings, and in stadiums. Global advertising Advertising has gone through five major stages of development: domestic, export, international, multi-national, and global. For global advertisers, there are four, potentially competing, business objectives that must be balanced when developing worldwide advertising: building a brand while speaking with one voice, developing economies of scale in the creative process, maximising local effectiveness of ads, and increasing the company’s speed of implementation. Born from the evolutionary stages of global marketing are the three primary and fundamentally different approaches to the development of global advertising executions: exporting executions, producing local executions, and importing ideas that travel.

**In-store advertising**

In-store advertising is any advertisement placed in a retail store. It includes placement of a product in visible locations in a store, such as at eye level, at the ends of aisles and near checkout counters (aka POP --Point Of Purchase display), eye-catching displays promoting a specific product, and advertisements in such places as shopping carts and in-store video displays.

**Street advertising**

This type of advertising first came to prominence in the UK by Street Advertising Services to create outdoor advertising on street furniture and pavements. Working with products such as Reverse Graffiti and 3d pavement advertising, the media became an affordable and effective tool for getting brand messages out into public spaces.

**Celebrity branding**

This type of advertising focuses upon using celebrity power, fame, money, popularity to gain recognition for their products and promote specific stores or products. Advertisers often advertise their products, for example, when celebrities share their favorite products or wear clothes by specific brands or designers. Celebrities are often involved in advertising campaigns such as television or print adverts to advertise specific or general products. The use of celebrities to endorse a brand can have its downsides, however. One mistake by a celebrity can be detrimental to the public relations of a brand.

## A Critical Theory of Advertising

Since the emergence of critical media studies in the 1970s a substantial literature has developed that examines and questions the role of mass communication and advertising within the institutional structures of contemporary societies. Hereafter, 'Social Communication in Advertising 'related with Persons, Products and Images of well Being, works powerfully in the field of advertising. The 'debates on advertising and society' provides a concise survey of the controversies surrounding advertising and of the various analytical frameworks used to address these controversies. This points out to conceptualize advertising as a form of social communication which plays a complex set of roles within consumer societies. This approach provides insights into how commodities mediate social relations and focuses attention on the cultural impact of advertising and its multifarious social functions.

The Leiss/Kline/Jhally(sociologists) text locates advertising within the larger structure of a 'market-industrial economy' where the institutions of media, industry and advertising converge. The substantial portion of the book involves tracing the historical development of each of these key institutions and how they formed a constellation making advertising an institution with a privileged form of discourse. In a study of 'The Theatre of Consumption' the authors examine the structure and context of advertisements and their social and cultural impact. The first study, derived from Jhally's dissertation, involves an analysis of television commercials sampled from sports programming targeted to males, and prime time programming targeted to females. Jhally's goal was to illuminate "the differentiated codes used by advertisers in their messages directed at male and female audiences". The study reveals that advertisers utilize different codes and strategies to appeal to different audiences and genders. For instance, "beauty" , "family relations" and "romance" are codes used to address female audiences while "ruggedness", "tough" and "fraternity" are primarily male advertising codes. The second study conducted by Leiss and Kline, involves the historical examination of magazine advertising for the trends and uses of audience codes. Following Leymore's semi logical analysis in Hidden Myth-Structure and Symbolism in Advertising (1975) they analyze magazine ads for their use of 'person', 'product' and 'text'. There was steady decline in the use of text or copy in ads but but there was increase in display and illustrations. In studies of "Goods as Satisfiers", the consumer society has caused a profound transformation in social life, involving the change in the function of goods from being satisfiers of wants to being primarily communicators of meaning. Hence marketers and advertisers generate systems of meaning, prestige and identify by associating their products with certain life styles, symbolic values and pleasures. Leiss, Kline and Jhally have expanded the category of 'information' within advertising to include not just functional product information, but social symbolic information as well, telling individuals, what they must buy to become fashionable, popular and successful while inducing them to buy particular products to reach these goals. According to the analysis presented in SCA, about the significance and power of advertising, is not much economic but is cultural, "Advertising is not just a business expenditure undertaken in the hope of showing some merchandise off the store shelves, but is rather an integral part of the modern culture." Consequently, the 'market place' should be seen as a cultural system and not just as a mechanism for moving commodities and

